क्षत्रीकी हिंसामें और क्षत्रियाकी हिंसामें वैश्यकी हिंसाका और वैश्याकी हिंसामें शूद्रकी हिंसाका प्रायश्चित्त करके शूद्रको मारनेवाला एक वर्षतक कृच्छ्र करै, ब्राह्मणके सुवर्णकी चोरी करनेवाला अपने केशोंको खोलकर राजाके सन्मुख दौडकर चलाजाय और शीघ्रतासे जाकर यह कहै "कि हे राजन् ! मैं चोर हूं तुम मुझे दंड दो" तब राजाको उसे गूलरका शस्त्र देना उचित है, उससे वह अपने शरीरको मारे तब वह मरनेसे शुद्ध होताहै यह शास्त्रसे जाना गयाहै, यदि वह न मरै तौ अपने शरीर पर घीको मलकर उपलोंकी अग्निसे परोंतक अपने शरीरको जला दे, उसकी शुद्धि मरनेसेही होतीहै,

अथाप्युदाहरन्ति ॥ पुरा कालात्प्रमीतानामानाकविधिकर्मणाम् ॥ पुनरापन्न देहानामंगंभवति तच्छृणु॥ स्तेनः कुनखी भवति श्वित्री भवति ब्रह्महा॥ सुरापः श्यावदंतस्तु दुश्चर्मा गुरुतल्पगः ॥ इति । पतितैः संप्रयोगे च ब्राह्मेण वा यौनेन वा तेभ्यः सकाशान्मात्रा उपलब्धास्तासां परित्यागस्तैश्च न संवसेदुदीचीं दिशं गत्वाऽनश्नन् संहिताध्ययनमधीयानः पूतो भवतीति विज्ञायते ॥

इस विषयमें किसी२ का यहभी वचन है कि, जिन्होंने स्वर्गकी विधिके कर्म नहीं किये हैं, और जो समयसे प्रथमही मरगयेहैं, फिर जब उनका जन्म होताहै तब उनके शरीरपर यह चिह्न होतेहैं उनका वर्णन करतेहैं श्रवणकरो, चोरी करनेवालेके बुरे नख होतेहैं, ब्रह्महत्या करनेवाला श्वेतकुष्ठी होताहै, मदिरा पीनेवालेके दांत काले होतेहैं, गुरुकी शय्यापर गमन करनेवालेका चमडा बुरा होताहै, पतितोंके साथ विद्या वा योनिका सम्बन्ध करनेसे जो उनसे धन आदि मिलै उसे त्याग दे, और उनके साथ फिर निवास न करै, फिर वह उत्तर दिशामें जाय भोजनको त्यागकर संहिताको पढतारहै तब वह शुद्ध होताहै, यह शास्त्रसे जाना गयाहै,

अथाप्युदाहरन्ति ॥ शरीरपातनाच्चैव तपसाध्ययनेन च ॥ मुच्यते पापकृत्पापादानाच्चापि प्रमुच्यते ॥ इति विज्ञायते ॥

इति श्रीवासिष्ठे धर्मशास्त्रे विंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥

इसमें यह वचनभी कहाहै, कि शरीरके गिराने, तपस्या करने और पढनेसे पाप करनेवाला मुक्त होजाता है और दान देनेसे भी पापसे छूटजाता है यह शास्त्रसे विदित हुआ है ।

इति वासिष्ठस्मृतौ भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

---

## एकविंशोऽध्यायः २१.

शूद्रश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेद्वीरणैर्वेष्टयित्वा शूद्रमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरसि वापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां खरमारोप्य महापथमनुव्राजयेत् पूता भवतीति विज्ञायते ॥ वैश्यश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेल्लोहितदर्भैर्वेष्टयित्वा वैश्यमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरसि वापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां गोरथमारोप्य महापथमनुसंव्राजयेत् पूता भवतीति विज्ञायते । राजन्यश्चेद्ब्राह्मणीमभिगच्छेच्छरपत्रै-

वेष्टयित्वा राजन्यमग्नौ प्रास्येद्ब्राह्मण्याः शिरो वापनं कारयित्वा सर्पिषाभ्यज्य नग्नां रक्तखरमारोप्य महापथमनुव्राजयेत् ॥ एष वैश्यो राजन्यायां शूद्रश्च राजन्यावैश्ययोः ।

शूद्र यदि ब्राह्मणीके साथ गमन करै तो शूद्रको तृणोंमें लपेटकर अग्निमें डालदे, और ब्राह्मणीका शिर मुडाकर उसके सारे शरीरमें घृत मलकर नंगी कर गधेकी पीठपर चढा कर सडकके बीचमें घुमावे ऐसा करनेसे वह ब्राह्मणी पवित्र होती है यह शास्त्रसे जाना गया है वैश्य यदि ब्राह्मणीके साथ गमन करे तो वैश्यको लाल कुशाओंसे लपेटकर अग्निमें डाल दे और ब्राह्मणीका मस्तक मुडाकर उसके सारे शरीरमें घी मलकर नंगीकर बैलोंके रथमें बैठाकर महामार्गमें निकाल दे तब यह पवित्र होती है, यह शास्त्रसे विदित हुआ है यदि क्षत्रिय ब्राह्मणीके साथ गमन करे तो शरोंके पत्तोंमें लपेटकर क्षत्रीको अग्निमें डालदे और ब्राह्मणीका शिर मुडाकर उसके समस्त शरीरमें घृत मल नंगीकर गधेपर चढाकर महा मार्गको निकालदे इसीभांति वैश्य क्षत्रियाके साथ गमनकरे, और शूद्र क्षत्रिया वा वैश्यामें गमनकरे तो पूर्वोक्त प्रायश्चित्त करनेसे उनकी शुद्धि होती है।

मनसा भर्तुरतिचारे त्रिरात्रं यावकं क्षीरं भुञ्जानाधःशयाना त्रिरात्रमप्सु निमग्नायाः सावित्र्यष्टशतेन शिरोभिर्वा जुहुयात्पूता भवतीति विज्ञायते ॥

इति श्रीवासिष्ठे धर्मशास्त्रे एकविंशतितमोऽध्यायः ॥ २१ ॥

समाप्तेयं वासिष्ठस्मृतिः ।

जो स्त्री मनसे पतिका अपकर्षण करे वह तीन रात्रितक जौ और दूधको खाकर पृथ्वीपर शयन करे, जलमें तीन रात्रि स्नानकरे, और आठसौ गायत्री या शिरोमन्त्रोंसे हवन करे तब वह पवित्र होती है, ऐसा शास्त्रसे जाना गयाहै।

इति श्रीवसिष्ठस्मृतौ भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥




पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस-बम्बई